"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 39 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 30 सितम्बर 2011—आश्विन 8, शक 1933

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 13 सितम्बर 2011

क्रमांक ई-01-02/2011/एक/2.—श्री गंद सिंह धनंजय, भा.प्र.से. (1997) कलेक्टर, सरगुजा को अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, विशेष सचिव, छत्तीसगढ़ मंत्रालय पदस्थ किया जाता है.

2. श्री सोनमणी बोरा, भा.प्र.से. (1999) संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण तथा संयुक्त सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग को अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक आयुक्त, छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल के पद पर पदस्थ किया जाता है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2011

श्री बोरा द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम 9 के तहत् आयुक्त, छत्तीसगढ़ गृह निर्माण मण्डल के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

3. श्री सुरेन्द्र कुमार जायसवाल, भा.प्र.से. (2000) को प्रबंध संचालक, मण्डी बोर्ड को अपने वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, पंजीयक, सहकारी संस्थायें, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

4. डॉ. कमलप्रीत सिंह, भा.प्र.से. (2002) संचालक, स्वास्थ्य सेवायें को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, मिशन संचालक, राष्ट्रीय ग्रामीण स्वास्थ्य मिशन, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

5. श्री अमृत कुमार खलखो, भा.प्र.से. (2002) पंजीयक सहकारी संस्थायें, रायपुर को अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, उप सचिव, छत्तीसगढ़ मंत्रालय पदस्थ किया जाता है.

6. श्री अविनाश चंपावत, भा.प्र.से. (2003) प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य विपणन संघ मर्यादित को अपने वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, प्रबंध संचालक, राज्य भंडार गृह निगम, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

7. श्री आर. प्रसन्ना, भा.प्र.से. (2004) उप सचिव, स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण विभाग तथा मिशन संचालक, राष्ट्रीय ग्रामीण स्वास्थ्य मिशन, रायपुर को अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, कलेक्टर, सरगुजा के पद पर पदस्थ किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 13 सितम्बर 2011

क्रमांक ई-01-02/2011/एक/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 13-09-2011 द्वारा श्री अमृत कुमार खलखो, भा.प्र.से. (2002) उप सचिव, छत्तीसगढ़ मंत्रालय पदस्थ किया गया था, में आंशिक संशोधन करते हुए, उनकी सेवायें खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग को अस्थायी रूप से, आगामी आदेश तक, प्रबंध संचालक, राज्य भण्डार गृह निगम, रायपुर के पद पर पदस्थापना हेतु सौंपी जाती है.

2. इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 13-09-2011 द्वारा श्री अविनाश चंपावत, भा.प्र.से. (2003) को प्रबंध संचालक, राज्य भण्डार गृह निगम का अतिरिक्त प्रभार सौंपा गया था, एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.

3. श्री खलखो द्वारा कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियम, 2007 के नियम 9 के तहत् प्रबंध संचालक, राज्य भण्डार गृह निगम, रायपुर के असंवर्गीय पद को प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के वरिष्ठ वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**निधि छिब्बर,** सचिव.

# आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग

## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 13 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ-20-2/2009/25/2.—राज्य शासन, एतद्द्वारा आदिमजाति मंत्रणा परिषद् नियमावली, 2006 के नियम 3 के तहत प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए माननीय श्री दिनेश कश्यप, सांसद, बस्तर को आदिमजाति मंत्रणा परिषद् के सदस्य के पद पर मनोनीत करता है. मंत्रणा परिषद् के सदस्य का उक्त पद तत्कालीन माननीय सदस्य श्री बलीराम कश्यप सांसद बस्तर के निधन के कारण रिक्त था.

2. मनोनीत सदस्य का कार्यकाल मनोनयन की तारीख से एक वर्ष की अवधि तक रहेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. डी. कुंजाम,** उप-सचिव.

## समाज कल्याण विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 30 अगस्त 2011

क्रमांक एफ 7-51/2011/स.क./26.—किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम 2000 यथा संशोधित 2006 की धारा 4 की उपधारा (1) और (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार एतद्द्वारा, अनुसूची के कॉलम 02 से 03 में दर्शाये अनुसार क्षेत्र हेतु कॉलम 04 में निम्नानुसार सामाजिक कार्यकर्ता को किशोर न्याय बोर्ड के सदस्य के रूप में अधिसूचित करती है :—

### अनुसूची

| अ. क्र. (1) | जिले का नाम (2) | क्षेत्र (3) | बोर्ड के सदस्य (4) |
|---|---|---|---|
| 1 | कांकेर | कांकेर | 1. श्रीमती शालिनी राजपूत, कांकेर<br>2. श्री अविनाश नेगी, धमतरी |

No. F 7-51/2011/S.W./26.—In exercise of the powers conferred by the sub-sections (1) and (2) of the section 4 of the Juvenile Justice (Care and Protection of Children) Act 2000 as amended 2006 the State Government hereby notify following Social Workers as the Member of the Juvenile Justice Board in the column4 for the area shown in the column No. 2 to 3 of the said Schedule :—

### SCHEDULE

| S. No. (1) | Name of the District (2) | Area (3) | Name of the Member of the Board (4) |
|---|---|---|---|
| 1 | Kanker | Kanker | 1. Smt. Shalini Rajput, Kanker<br>2. Shri Avinash Negi, Dhamtari |

रायपुर, दिनांक 16 सितम्बर 2011

क्रमांक-एफ-7-53/2011/सक/26.—राज्य शासन एतद्द्वारा किशोर न्याय (बालकों की देखरेख और संरक्षण) अधिनियम, 2000 यथा संशोधित 2006 की धारा 4 की उपधारा 5 के विन्दु (iii) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ शासन, समाज कल्याण विभाग, दाऊ कल्याण सिंह भवन, मंत्रालय रायपुर के आदेश क्रमांक एफ-1-स.क./2152, रायपुर दिनांक 26-09-2008 द्वारा नीचे दर्शाए अनुसार रायपुर जिले के किशोर न्याय बोर्ड में नियुक्त सदस्य की नियुक्ति, एक वर्ष की बैठक में तीन-चौथाई से कम उपस्थिति होने के कारण, उनकी सदस्यता तत्काल प्रभाव से समाप्त की जाती है :—

### अनुसूची

| अ. क्र. (1) | जिले का नाम (2) | क्षेत्र (3) | सदस्य, किशोर न्याय बोर्ड (4) |
|---|---|---|---|
| 1 | रायपुर | रायपुर | श्रीमती सुमन गोस्वामी,<br>सदस्य, किशोर न्याय बोर्ड, रायपुर |
| 2 | रायपुर | रायपुर | श्री सियाराम कहार,<br>सदस्य, किशोर न्याय बोर्ड, रायपुर |

No. F-7-53/2011/SW/26.—In exercise of the powers conferred by the point (iii) of sub-section 5 of the section 4 of the Juvenile Justice (Care and Protection of Children) Act 2000 as amended in 2006, the State Government hereby terminates the appointment of the Member appointed through the Order No. F-1-S.W./2151, Raipur Dated 26-09-2008 of Government of Chhattisgarh, Social Welfare Department, Dau Kalyan Singh Bhawan, Mantralaya Raipur in the Juvenile Justice Board of the following district due to attending less than three-fourth of the sittings in a year :—

SCHEDULE

| S. No. (1) | Name of the District (2) | Area (3) | Member of the Juvenile Justice Board (4) |
|---|---|---|---|
| 1 | Raipur | Raipur | Smt. Suman Goswami, Member, Juvenile Justice Board, Raipur |
| 2 | Raipur | Raipur | Shri Siyaram Kahar, Member, Juvenile Justice Board, Raipur |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
के. डी. पी. राव, सचिव.

## खनिज साधन विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 1-9/2011/12.—ग्रेनाइट संरक्षण और विकास नियम, 1999 के नियम 53 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा निर्देश देती है कि नियम 12, नियम 17 के उपनियम (1), (4) तथा (5) और नियम 18 के उपनियम (2), (3) तथा (4) के अधीन उनके द्वारा प्रयोक्तव्य शक्तियां संयुक्त संचालक (खनिज प्रशासन), संचालनालय, भौमिकी तथा खनिकर्म, छत्तीसगढ़ के द्वारा भी प्रयोक्तव्य होंगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
वी. के. मिश्रा, उप-सचिव.

रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 1-9/2011/12.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में, इस विभाग की अधिसूचना समसंख्यक क्रमांक एफ 1-9/2011/12 दिनांक 03-9-2011 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
वी. के. मिश्रा, उप-सचिव.

Raipur, the 3rd September 2011

No. F 1-9/2011/12.—In exercise of the powers conferred by Rule 53 of the Granite Conservation and Development Rules, 1999, the State Government hereby directs that powers exercisable by it under rule 12, sub-rule (1), (4) and (5) of rule 17 and sub-rule (2), (3) and (4) of rule 18, shall also be exercisable by Joint Director (Mineral Administration), Directorate of Geology and Mining, Chhattisgarh.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
V. K. MISHRA, Deputy Secretary.

रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 1-9/2011/12.—संगमरमर विकास और संरक्षण नियम, 2002 के नियम 47 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा निर्देश देती है कि नियम 12 के उपनियम (1) तथा (2), नियम 17 के उप नियम (1-क), (4) तथा (5) और नियम 18 के उपनियम (2), (3) तथा (4) के अधीन उनके द्वारा प्रयोक्तव्य शक्तियां संयुक्त संचालक (खनिज प्रशासन), संचालनालय, भौमिकी तथा खनिकर्म, छत्तीसगढ़ के द्वारा भी प्रयोक्तव्य होंगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. मिश्रा**, उप-सचिव.

रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 1-9/2011/12.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में, इस विभाग की अधिसूचना समसंख्यक क्रमांक एफ 1-9/2011/12 दिनांक 03-9-2011 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. मिश्रा**, उप-सचिव.

Raipur, the 3rd September 2011

No. F 1-9/2011/12.—In exercise of the powers conferred by Rule 47 of the Marble Development and Conservation Rules, 2002, the State Government hereby directs that powers exercisable by it under sub rule (1), (2) of rule 12, sub rule (1-a), (4) and (5) of rule 17 and sub rule (2), (3) and (4) of rule 18, shall also be exercisable by Joint Director (Mineral Administration), Directorate of Geology and Mining, Chhattisgarh.

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
V. K. MISHRA, Deputy Secretary.

## खेल एवं युवा कल्याण विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 17 अगस्त 2011

**विषय :-** खिलाड़ियों, प्रशिक्षकों/निर्णायकों को पुरस्कार नियम, 2004 में संशोधन एवं परिवर्धन प्रस्ताव.

क्रमांक एफ 7-5/2010/9.—राज्य शासन एतद्द्वारा विभाग के आदेश क्रमांक एफ 4-9/2011/9 खेल एवं युवा कल्याण विभाग द्वारा समसंख्यक पत्र क्रमांक, दिनांक 19 सितम्बर, 2003 को जारी खिलाड़ियों, प्रशिक्षकों, निर्णायकों को पुरस्कार नियम 2004 में समसंख्यक क्रमांक से दिनांक 18 जुलाई, 2006, 06 अगस्त, 2007 एवं 28 अगस्त 2008 से संशोधन एवं परिवर्धन किया गया है. उक्त नियम में उल्लेखित "खेलविभूति सम्मान" वाक्यांश को "शहीद विनोद चौबे सम्मान" से प्रतिस्थापित कर समसंख्यक क्रमांक से संशोधन किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एम. मिंज**, उप-सचिव.

## आवास एवं पर्यावरण विभाग

मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 8 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 7-13/32/2008.—अधिसूचना क्रमांक 2066/एफ 7-13/32/2008 दिनांक 22-8-2009 में संशोधान करते हुये छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 64 की उपधारा (1) तथा (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा तमनार क्षेत्र को एक विशेष क्षेत्र के रूप में अभिहित करता है जो "तमनार विशेष क्षेत्र" के नाम से जाना जायेगा और उसकी संशोधित सीमाएं नीचे दी गई अनुसूची में निर्धारित किये गये अनुसार होगी :—

### अनुसूची

**तमनार विशेष क्षेत्र की संशोधित सीमाएं**

**उत्तर में** : ग्राम नुनदरहा, साल्हेपाली, चोटीगुडा, अजीजगढ़, बिछीनारा, कुधुरमौहा, तिलईपाली, पेलमा, उरबा, हिन्झर, सेमीजोर, छिरवानी, जांजगीर एवं नागरमुडा ग्रामों की उत्तरी सीमा तक.

**पूर्व में** : ग्राम नागरमुडा, आमगांव, टांगरघाट, तिलाईपारा, बौराजोर, केशरचुवा, करपाली, हमीरपुर, कुंशमेल, चाकाबहाल, जामपाली, बरकंझार, केनानीबहाल, कर्मागढ़, बंगुरसिहा, चक्रधरपुर एवं धुमाबहाल ग्रामों की पूर्वी सीमा तक.

**दक्षिण में** : ग्राम सम्बलपुरी, बरलिया, दनोट, लाखा, चिराईपाली, पाली, देलारी, सराईपाली, भुई कुर्री, बगबुडा, जामचुआ, जेबरो, ठरकपुर, डोरआमा, गदगांव, हर्रीडीह, राबो, आमापाली, बगचवा एवं पानीखेत की दक्षिणी सीमा तक.

**पश्चिम में** : ग्राम पानीखेत, चारमार, डगनीनारा, टेंडा, छोटे गुमडा, बड़े गुमडा, बैहामुडा, मेंढरा, नवागाव, रेंगालवहरी, बनई एवं नुनदरहा की पश्चिमी सीमा तक.

रायपुर, दिनांक 9 सितम्बर 2011

क्रमांक/2604/571/2004/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 संशोधन 1996 की धारा 17 (क) (1) के अंतर्गत सीपत विकास योजना हेतु निम्नानुसार समिति का गठन करता है. यह समिति अधिनियम की धारा 17 (क) (2) में उल्लेखित प्रावधानों के अनुसार कार्य करेगी.

| अधिनियम की धारा 17 (क) (1) की उपधारा | पद का नाम | संस्था का पता |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| (क) | अध्यक्ष | कलेक्टर, जिला बिलासपुर |
| (ख) | अध्यक्ष | जिला पंचायत बिलासपुर |
| (ग) | सांसद सदस्य | लोक सभा क्षेत्र बिलासपुर |
| (घ) | विधायक | विधान सभा क्षेत्र बेलतरा, बिलासपुर |
| | विधायक | विधान सभा क्षेत्र मस्तुरी, बिलासपुर |
| (ड) | अध्यक्ष | जनपद पंचायत, मस्तुरी, जिला बिलासपुर |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| (छ) | 1. सरपंच | ग्राम पंचायत सीपत जिला बिलासपुर |
| | 2. सरपंच | ग्राम पंचायत कौवाताल |
| | 3. सरपंच | ग्राम पंचायत झलमला |
| | 4. सरपंच | ग्राम पंचायत नरगोड़ा |
| | 5. सरपंच | ग्राम पंचायत ठरकपुर |
| | 6. सरपंच | ग्राम पंचायत गुड़ी |
| | 7. सरपंच | ग्राम पंचायत हिंडाडीह |
| | 8. सरपंच | ग्राम पंचायत हिन्डाडीह कर्रा |
| | 9. सरपंच | ग्राम पंचायत दवनडीह . |
| | 10. सरपंच | ग्राम पंचायत दवपडीह दर्राभाठा |
| | 11. सरपंच | ग्राम पंचायत कौड़िया |
| | 12. सरपंच | ग्राम पंचायत देवरी |
| | 13. सरपंच | ग्राम पंचायत जांजी |
| | 14. सरपंच | ग्राम पंचायत पंधी |
| | 15. सरपंच | ग्राम पंचायत पंधी, खजुरी |
| | 16. सरपंच | ग्राम पंचायत मटियारी |
| | 17. सरपंच | ग्राम पंचायत मोहरा |
| | 18. सरपंच | ग्राम पंचायत बरेली |
| | 19. सरपंच | ग्राम पंचायत रॉक |
| | 20. सरपंच | ग्राम पंचायत सेलर |
| | 21. सरपंच | ग्राम पंचायत रलिया |
| | 22. सरपंच | ग्राम पंचायत गतौरा |
| | 23. सरपंच | ग्राम पंचायत परसाही |
| (ज) | 1. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ टाऊन प्लानर्स इंडिया |
| | 2. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ इंजीनियर्स इंडिया |
| | 3. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ आर्किटेक्चर |
| (झ) | समिति का संयोजक | संयुक्त संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, क्षेत्रीय कार्यालय बिलासपुर. |
| (ज) | 1. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ टाऊन प्लानर्स इंडिया |
| | 2. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ इंजीनियर्स इंडिया |
| | 3. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ आर्किटेक्चर |
| | 4. प्रतिनिधि | जिलाध्यक्ष जिला जांजगीर-चांपा |
| | 5. प्रतिनिधि | पुलिस अधीक्षक, जिला जांजगीर-चांपा |

रायपुर, दिनांक 13 सितम्बर 2011

क्रमांक/2638/571/2004/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 संशोधन 1996 की धारा 17 (क) (1) के अंतर्गत सक्ती विकास योजना हेतु निम्नानुसार समिति का गठन करता है. यह समिति अधिनियम की धारा 17 (क) (2) में

उल्लेखित प्रावधानों के अनुसार कार्य करेगी.

| अधिनियम की धारा 17 (क) (1) की उपधारा | पद का नाम | संस्था का पता |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| (क) | अध्यक्ष | नगर पालिका परिषद् सक्ती, जिला जांजगीर-चांपा |
| (ख) | अध्यक्ष | जिला पंचायत जिला जांजगीर-चांपा |
| (ग) | सांसद सदस्य | लोक सभा क्षेत्र जांजगीर-चांपा |
| (घ) | विधायक | विधान सभा क्षेत्र सक्ती, जांजगीर-चांपा |
| (ड) | अध्यक्ष | जनपद पंचायत, सक्ती, जांजगीर-चांपा |
| (छ) | 1. सरपंच | ग्राम पंचायत तेन्दूतोहा, जांजगीर-चांपा |
| | 2. सरपंच | ग्राम पंचायत राजगा |
| | 3. सरपंच | ग्राम पंचायत पतेरापाली |
| | 4. सरपंच | ग्राम पंचायत बोरदा, कंचनपुर |
| | 5. सरपंच | ग्राम पंचायत नन्देली |
| | 6. सरपंच | ग्राम पंचायत नन्देली, बोईरडीह |
| | 7. सरपंच | ग्राम पंचायत सोठी |
| | 8. सरपंच | ग्राम पंचायत नवापारा |
| | 9. सरपंच | ग्राम पंचायत पोरथा |
| | 10. सरपंच | ग्राम पंचायत हरेठी, सिपाहीमुड़ा |
| | 11. सरपंच | ग्राम पंचायत हरेठी |
| | 12. सरपंच | ग्राम पंचायत बोरदा |
| | 13. सरपंच | ग्राम पंचायत डोड़की बगबुड़वा |
| (ज) | 1. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ टाऊन प्लानर्स इंडिया |
| | 2. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ इंजीनियर्स इंडिया |
| | 3. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ आर्किटेक्चर |
| | 4. प्रतिनिधि | जिलाध्यक्ष, जिला जांजगीर-चांपा |
| | 5. प्रतिनिधि | पुलिस अधीक्षक, जिला जांजगीर-चांपा |
| (झ) | समिति का संयोजक | संयुक्त संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, क्षेत्रीय कार्यालय बिलासपुर. |
| (ज) | 1. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ टाऊन प्लानर्स इंडिया |
| | 2. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ इंजीनियर्स इंडिया |
| | 3. प्रतिनिधि | इंस्टीट्यूट ऑफ आर्किटेक्चर |
| | 4. प्रतिनिधि | जिलाध्यक्ष जिला जांजगीर चांपा |
| | 5. प्रतिनिधि | पुलिस अधीक्षक, जिला जांजगीर-चांपा |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
एस. एस. बजाज, विशेष सचिव.

## कृषि विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 13 सितम्बर 2011

क्रमांक/3614/एफ-04/01/2010/14-2.—राज्य शासन द्वारा विभाग के समसंख्यक अधिसूचना क्रमांक/4034/एफ-04/01/2010/14-2, दिनांक 21-10-2010 द्वारा कई मण्डियों के क्षेत्र में एक से अधिक जिला, तहसील आने से मण्डी समितियों के क्षेत्र सीमा परिवर्तन एवं युक्तियुक्तकरण संबंधित कार्यवाही किए जाने पर निर्वाचन प्रक्रिया प्रभावित होने के फलस्वरूप घोषित कृषि उपज मण्डी समितियों के अध्यक्ष एवं सदस्यों के निर्वाचन कार्यक्रम वर्ष 2010-11 अनुसार कार्यवाही संपन्न कराया जाना संभव न हो पाने के कारण घोषित निर्वाचन कार्यक्रम 2010-11 को 06 माह के लिए मुल्तवी की गयी है.

राज्य शासन की राय है कि मण्डी अधिनियम में संशोधन विचाराधीन है, मण्डी समितियों के क्षेत्र सीमा परिवर्तन एवं युक्तियुक्तकरण संबंधी कार्यवाही प्रक्रियाधीन है जिसे पूरा करने में समय लगना अवश्यंभावी है, जिसके कारण मण्डी समितियों के अध्यक्षों एवं सदस्यों के निर्वाचन लगभग आगामी 06 माह तक कराया जाना संभव नहीं है.

अत: छत्तीसगढ़ कृषि उपज मण्डी अधिनियम, 1972 (क्रमांक 24 सन् 1973) की धारा 57 "क" की उपधारा (1) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों को उपयोग करते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा प्रदेश की कृषि उपज मण्डी समितियों के निर्वाचनों को आगामी 06 माह की अवधि के लिये मुल्तवी करती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे**, उप-सचिव.

---

## वन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 8-20/2008/10-2.—भारतीय वन अधिनियम, 1927 (1927 का सं. 16) की धारा 41, 42 सहपठित धारा 76 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ अभिवहन (वनोपज) नियम, 2001 में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में :—

नियम 4 के उप-नियम (ख) के खण्ड (2) के उप-खण्ड (क) के सरल क्रमांक (आठ) के पश्चात् निम्नलिखित सरल क्रमांक अन्त:स्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"(नौ) बांस-07 जिलों में— (1) सरगुजा (2) जशपुर (3) जांजगीर-चांपा (4) कोरबा (5) धमतरी (6) कवर्धा एवं (7) महासमुंद."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**यूनुस अली**, विशेष सचिव.

रायपुर, दिनांक 12 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 8-20/2008/10-2.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 8-20/2008/10-2 दिनांक 12-9-2011 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**यूनुस अली,** विशेष सचिव.

Raipur, the 12th September 2011

No. F 8-20/2008/10-2.—In exercise of the powers conferred by sections 41, 42 read with section 76 of Indian Forest Act, 1927 (No. 16 of 1927), the State Government hereby makes the following amendments in the Chhattisgarh Transit (Forest Produce) Rules, 2001, namely :—

AMENDMENT

In the said rules,—

After the number (viii) of sub-clause (a) of clause (2) of sub-rule (B) of rule 4, the following serial number shall be inserted, namely :—

"(ix) Bamboo — In 07 Districts— (1) Sarguja (2) Jashpur (3) Janjgir-Champa (4) Korba (5) Dhamtari (6) Kawardha and (7) Mahasamund."

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
YUNUS ALI, Special Secretary.

रायपुर, दिनांक 15 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 8-6/2007/10-2.—जंगली हाथियों को उपयुक्त प्राकृतवास उपलब्ध कराने, हाथी-मानव द्वंद कम करने तथा बेहतर वन्य प्राणी प्रबंधन के उद्देश्य से छत्तीसगढ़ शासन एतद्द्वारा निम्न अनुसूची में दर्शाये अनुसार सरगुजा-जशपुर हाथी रिज़र्व घोषित करता है :—

अनुसूची

| | | |
|---|---|---|
| जिला | — | सरगुजा, जशपुर |
| वनमंडल | — | उत्तर सरगुजा/पूर्वी सरगुजा/जशपुर |
| तहसील | — | सूरजपुर, प्रतापपुर, वाड्रफनगर, पाल एवं बगीचा |
| परिक्षेत्र | — | तमोरपिंगला गेमरेंज, बलरामपुर, प्रतापपुर एवं बादलखोल |
| हाथी रिजर्व का नाम | — | सरगुजा-जशपुर हाथी रिजर्व |
| क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | — | 114334.28 हे. |

| क्र. | जिला | वनमंडल | सम्मिलित क्षेत्र | क्षेत्रफल (हेक्टेयर) | सीमाएं |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | सरगुजा | उत्तर सरगुजा | तमोर पिंगला अभ्यारण्य | 60852.73 | यथा पूर्ववर्ती म.प्र. शासन, वन विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ-15-18-77-दस (3) दिनांक 20-02-1978 द्वारा अधिसूचित. |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 2. | सरगुजा | पूर्वी सरगुजा | सेमरसोत अभ्यारण्य | 43036.12 | यथा पूर्ववर्ती म.प्र. शासन, वन विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ-15-18-77-दस (3) दिनांक 20-02-1978 द्वारा अधिसूचित. |
| 3. | जशपुर | जशपुर | बादलखोल अभ्यारण्य | 10445.43 | यथा पूर्ववर्ती म.प्र. शासन, वन विभाग की अधिसूचना क्रमांक 3919-2978-दस-2-75 दिनांक 28-08-1975 द्वारा अधिसूचित. |
| | | | **योग** | **114334.28** | |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**यूनुस अली**, विशेष सचिव.

रायपुर, दिनांक 15 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 8-6/2007/10-2.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 8-6/2007/10-2 दिनांक 15-9-2011 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**यूनुस अली**, विशेष सचिव.

Raipur, the 15th September 2011

No. F 8-6/2007/10-2.—In view to provide suitable habitat for Wild Elephants, mitigate Human-Elephant conflict and with the objective of better wild life management practices, the Government of Chhattisgarh hereby declares Sarguja-Jashpur Elephant Reserve as specified in the following Schedule :—

SCHEDULE

| | | |
|---|---|---|
| District | — | Sarguja-Jashpur |
| Forest Division | — | North Sarguja/East Sarguja/Jashpur |
| Tehsil | — | Surajpur, Pratappur, Wadrafnagar, Pal & Bagicha |
| Forest Range | — | Tamorpingla Gamerange, Balrampur, Pratappur & Badalkhol |
| Name of the Elephant Reserve | — | Sarguja-Jashpur Elephant Reserve |
| Area (In Hectare) | — | 114334.28 Ha. |

| S. No. | District | Division | Units Included | Area (In Ha.) | Boundaries |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | Surguja | North Surguja | Tamorpingla Sanctuary | 60852.73 | As notified vide erstwhile State of Madhya Pradesh Government, Forest Department notification No. F-15-18-77-X (3) dt. 20-02-1978. |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 2. | Surguja | East Surguja | Semarsot Sanctuary | 43036.12 | As notified vide erstwhile State of Madhya Pradesh Government, Forest Department notification No. F-15-18-77-X (3) dt. 20-02-1978. |
| 3. | Jashpur | Jashpur | Badalkhol Sanctuary | 10445.43 | As notified vide erstwhile State of Madhya Pradesh Government, Forest Department notification No. 3919-2978-X (2)-75 dt. 28-08-1975. |
| | | | **Total** | **114334.28** | |

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
YUNUS ALI, Special Secretary.

## परिवहन विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 18 अगस्त 2011

क्रमांक 4714/तक 755/परि. वि./2011.—मोटरयान अधिनियम, 1988 (क्र. 59 सन् 1988) की धारा 65, 96 एवं धारा 111 के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ मोटरयान नियम, 1994 में निम्नलिखित और संशोधन करती है, जिन्हें उक्त अधिनियम की धारा 212 की उप-धारा (1) द्वारा अपेक्षित किए गए अनुसार पूर्व में ही प्रकाशित किया जा चुका है, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में.—

1. नियम 47 के खण्ड (क) में, शब्द तथा अंक "रुपये 50" के स्थान पर शब्द तथा अंक "रुपये 200" प्रतिस्थापित किया जाए.

2. नियम 47 के खण्ड (ख) में, शब्द तथा अंक "रुपये 100" के स्थान पर शब्द तथा अंक "रुपये 300" प्रतिस्थापित किया जाए.

3. नियम 63 के उप-नियम (1) के स्थान पर, निम्नलिखित उप-नियम प्रतिस्थापित किया जाए, अर्थात् :—

"(1) राज्य परिवहन प्राधिकरण के सुचारू संचालन के लिए निम्नलिखित अधिकारी होंगे :—

1. एक अतिरिक्त परिवहन आयुक्त, राज्य परिवहन प्राधिकरण का पदेन सचिव होगा.

2. प्राधिकरण के संयुक्त परिवहन आयुक्त, अतिरिक्त सचिव, उप परिवहन आयुक्त, उप सचिव एवं सहायक परिवहन आयुक्त, सहायक सचिव होंगे और उनको अध्यक्ष, राज्य परिवहन प्राधिकरण द्वारा समय-समय पर आदेश द्वारा कार्यों का समनुदेशन किया जाएगा."

4. नियम 184 के उप-नियम (3) के खण्ड (1) में, शब्द तथा अंक "रुपये 1,000.00" के स्थान पर शब्द तथा अंक "रुपये 3,000.00" **प्रतिस्थापित किया जाए.**

5. **नियम 184 के उप-नियम (3) के खण्ड (2) में, शब्द तथा अंक "रुपये 1500.00" के स्थान पर शब्द तथा** अंक **"रुपये 5,000.00"** प्रतिस्थापित किया जाए.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एस. मरावी, सचिव.**

रायपुर, दिनांक 18 अगस्त 2011

क्रमांक एफ 5-2/आठ/परि./2011.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में विभाग के आदेश क्रमांक 4714/तक 755/परि. वि./2011 दिनांक 18-8-2011 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एस. मरावी, सचिव.**

Raipur, the 18th August 2011

No. 4714/tak 755/Tran depot/2011.—In exercise of the power conferred by Section 65, 96 and Section 111 of the Motor Vehicles Act, 1988 (No. 59 of 1988), the State Government, hereby makes the following further amendment in the Chhattisgarh Motor Vehicles Rules, 1994 the same having been previously published as required by sub-section (1) of Section 212 of the said Act, namely :—

**AMENDMENT**

In the said rules :—

1. In clause (a) of Rule 47, for the words and figure "Rs. 50/-" the words and figure "Rs. 200/-" shall be substituted.

2. In clause (b) of Rule 47, for the words and figure "Rs. 100/-" the words and figure "Rs. 300/-" shall be substituted.

3. For sub-rule (1) of Rule 63, the following sub-rule shall be substituted, namely :—
   "(1) The State Transport Authority shall have the following official for the smooth functioning :—
      (i) Additional Transport Commissioner shall be the Ex-Officio Secretary of the State Transport Authority.
      (ii) Joint Transport Commissioner shall be the Additional Secretary, Deputy Transport Commissioner shall be the Deputy Secretary and Assistant Transport Commissioner shall be the Assistant Secretary to the Authority and work shall be assigned to them by the Chairman, State Transport Authority from time to time by an order."

4. In clause (1) of sub-rule (3) of Rule 184, for the words and figure "Rs. 1000.00/-" the words and figure "Rs. 3000.00/-" shall by substituted

5. **In clause (2) of sub-rule (3) of Rule 184, for the words and figure "Rs. 1500.00/-" the words and figure "Rs. 5000.00/-" shall by substituted.**

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
B. S. MARAVI, Secretary.

# राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग
## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2011

क्रमांक एफ 3–97/राजस्व–2/2009.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ मुद्रण तथा लेखन–सामग्री तृतीय श्रेणी (अलिपिकीय) सेवा में भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :–

## नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**–
   (1) ये नियम छत्तीसगढ़ मुद्रण तथा लेखन सामग्री तृतीय श्रेणी (अलिपिकीय) सेवा भर्ती नियम, 2011 कहलाएंगे।

   (2) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं.**– इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :–
   (क) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, ऐसे प्राधिकारी, जिसे शासन द्वारा सेवा या पद पर नियुक्ति करने की शक्तियाँ सौपी गई हों या इसके पश्चात् सौंपी जाएं;

   (ख) "शासन" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन;

   (ग) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;

   (घ) "अन्य पिछड़े वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय समय पर यथा संशोधित समसंख्यक अधिसूचना कमांक एफ 8–5 पच्चीस 4–84, दिनांक 26 दिसम्बर, 1984 द्वारा यथा विनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग;

   (ङ) "चयन समिति" से अभिप्रेत है, इन नियमों के अधीन भर्ती या पदोन्नति के लिए नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा गठित चयन समिति;

   (च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

   (छ) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य;

   (ज) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

   (झ) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

   (ञ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ मुद्रण तथा लेखन सामग्री, तृतीय श्रेणी (अलिपिक वर्गीय) सेवा।

3. **विस्तार तथा लागू होना.**– छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्ते) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबंध की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन.**— सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति सम्मिलित होंगे, अर्थातः—

(एक) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय अनुसूची—एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूलतः धारण कर रहे हों;

(दो) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों; और

(तीन) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.**— सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या अनुसूची—एक में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होगी:

परन्तु, शासन, समय—समय पर सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में या तो स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगा।

6. **भर्ती का तरीका.**—

(1) इन नियमों के प्रवृत्त होने के बाद, सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात् :—

(क) प्रतियोगी परीक्षा के माध्यम से सीधी भर्ती द्वारा या मेरिट के आधार पर चयन एवं साक्षात्कार द्वारा;

(ख) अनुसूची—4 में दर्शाए गये सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानान्तरण/प्रतिनियुक्ति द्वारा, जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पद जैसा कि इस निमित्त शासन द्वारा विनिर्दिष्ट किया जाए, मूल रूप से धारण करते हों।

(2) उप—नियम (1) के खण्ड (ख) या (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या अनुसूची—एक में यथा विनिर्दिष्ट पदों की संख्या के अनुसूची दो में दर्शाए गए प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, सेवा में किसी भी ऐसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को जिसे या जिन्हें भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरा जाना अपेक्षित हो, भरे जाने के प्रयोजन के लिए अपनाया जाने वाला भर्ती का तरीका या तरीके और प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा सरकार के परामर्श से अवधारित की जाएगी।

(4) उप—नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि सरकार की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, तो नियुक्ति प्राधिकारी छ. ग. शासन सामान्य प्रशासन विभाग के अनुमोदन के पश्चात्, उप—नियम में विनिर्दिष्ट सेवा में भर्ती के लिए उन तरीकों से भिन्न ऐसे तरीके अपना सकेगा, जिसे वह इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिए मेरिट के आधार पर चयन के लिए शासन द्वारा मापदंड निर्धारित किये जा सकेंगे। तथापि, विभागाध्यक्ष द्वारा इस हेतु एक चयन समिति गठित की जानी चाहिए, जो इन मापदंडों से अन्यथा अन्य युक्तिसंगत मापदंड शासन की सहमति से अपना सकेगी।

(6) भर्ती के समय छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और पिछड़े वर्ग के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान लागू होंगे।

7. **सेवा में नियुक्ति.**— इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में समस्त नियुक्तियाँ नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जाएंगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के तरीकों में से किसी एक के द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जायेगी, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती के लिए पात्रता संबंधी शर्तें.**— परीक्षा/चयन में स्पर्धा हेतु पात्र होने के लिए अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होंगी, अर्थात् :—

**(एक) आयु—**

(क) उसने चयन के प्रारंभ होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिवस को अनुसूची–तीन के कॉलम (3) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो और अनुसूची–तीन के कॉलम (4) एवं (5) में यथा विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों का हो, तो उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम 5 (पाँच) वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार महिला अभ्यर्थियों की उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 10 (दस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

**टीप.**— शासकीय सेवा में एक या अधिक कारणों से छूट देने के पश्चात् उच्चतर आयु सीमा 45 वर्षों से अधिक नहीं होगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हैं या कर्मचारी रह चुके हैं, निम्नलिखित सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए उच्चतर आयु सीमा शिथिल की जायेगी, अर्थात् :—

(एक) ऐसा अभ्यर्थी जो स्थायी शासकीय सेवक हो, 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए।

(दो) ऐसे अभ्यर्थी, जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहे हों, जिसमें कार्यभारित कर्मचारी, आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारी तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति में नियोजित व्यक्ति भी सम्मिलित हैं, जो किसी अन्य पद के लिए आवेदन कर रहे हैं, उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक की नहीं होनी चाहिए।

(तीन) ऐसे अभ्यर्थी, जो "छटनी किये गये सरकारी सेवक" हों, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त अस्थायी/स्थायी सेवा की अधिकतम 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गयी सेवाओं का योग हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते कि इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण:**— शब्द "छटनी किये गये शासकीय सेवक" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है, जो इस राज्य की अथवा किन्हीं भी संगठक इकाईयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अथवा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक 3 (तीन) वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवामुक्त किया गया हो।

(ङ) ऐसे अभ्यर्थी, जो भूतपूर्व सैनिक हों, उन्हें अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, किन्तु इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह उच्चतर आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरणः–** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है, जो निम्नलिखित प्रवर्गो में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसकी किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छटनी की गयी हो या जो अतिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो :–

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें समय पूर्व सेवा निवृत्त रियायतों के अधीन निर्मुक्त कर दिया गया हो;

(दो) ऐसे भूतवूर्व सैनिक, जिन्हें दूसरी बार नामांकित किया गया हो, और जिन्हें:–

(क) नियुक्ति की अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(ख) नामांकन संबंधी शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवामुक्त कर दिया गया हो।

(तीन) मद्रास सिविल यूनिट के भूतपूर्व कार्मिक;

(चार) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, (सैनिक तथा असैनिक) (जिनमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल हैं) जो उनकी संविदा पूरी हो जांने पर सेवामुक्त किए गए हैं;

(पॉच) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर लगातार छः माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात् सेवामुक्त कर दिया गया हो;

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो;

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें इस आधार पर सेवामुक्त किया गया है, कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं हैं;

(आठ) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हे गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग किया गया हो।

(च) उन अभ्यर्थियों के संबंध में, जो परिवार कल्याण कार्यक्रम के अन्तर्गत ग्रीन कार्ड धारक हैं, उच्चतर आयु सीमा अधिकतम दो वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(छ) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा पिछड़ा वर्ग विकास विभाग की अर्न्तजातीय विवाह प्रोत्साहन कार्यक्रम के अधीन पुरस्कृत दम्पत्ति के सवर्ण पति/पत्नि के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ज) शहीद राजीव पांडे पुरस्कार, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचन्द्र भंजदेव सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार धारक युवा अभ्यर्थियों की उच्चतर आयु अधिकतम सीमा 5 (पॉच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में, जो छत्तीसगढ़ राज्य/निगम/मण्डल के कर्मचारी हैं, उच्चतर आयु सीमा 38 (अड़तीस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नान कमिशन्ड अधिकारियों की दशा में, उनके द्वारा इस प्रकार की गयी सेवा की कालावधि के लिए उच्चतर आयु सीमा 8 (आठ) वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए शिथिलनीय होगी, किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए तथा आयु सीमा के संबंध में सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

**टिप्पणी:-**

(1) ऐसे अभ्यर्थी जो उपर्युक्त खण्ड (घ) (एक) तथा (दो) में वर्णित रियायतों के अन्तर्गत परीक्षा/चयन हेतु पात्र पाये गये हैं, नियक्ति हेतु पात्र नहीं होंगे, यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात या तो परीक्षा/चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्याग पत्र दे देते हैं। तथापि, यदि आवेदन प्रस्तुत करने के पश्चात् उनकी सेवा या पद से छंटनी की गयी हो, तो वे पात्र बने रहेंगे।

(2) किसी भी अन्य मामले में ये आयु सीमायें शिथिल नहीं की जाएंगी। विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन के लिए उपसंजात होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति प्राप्त करनी होगी।

(ट) उच्चतर आयु सीमा के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

(ठ) उपरोक्तानुसार, उल्लिखित वर्गों में से किसी भी एक या अधिक आधार पर छूट का लाभ दिये जाने के उपरांत भी, शासकीय सेवा हेतु पात्र होने के लिए अधिकतम आयु सीमा 45 (पैंतालिस) वर्ष से अधिक नहीं होगी।

**(दो) शैक्षणिक अर्हताएं:-** अभ्यर्थी के पास अनुसूची-तीन में दर्शायी गई सेवा के लिए निर्धारित शैक्षणिक अर्हतायें होनी चाहिए।

**(तीन) फीस:-** अभ्यर्थी को शासन द्वारा निर्धारित फीस का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता.-** अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उसे लिखित परीक्षा/चयन के लिए निरर्हित ठहराया जा सकेगा।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अन्तिम होगा.-** परीक्षा/चयन में उपस्थित होने के लिए अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्यथा के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय अन्तिम होगा तथा नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को, साक्षात्कार हेतु परीक्षा में बैठने की अनुमति नहीं दी जायेगी, जिसे नियुक्ति प्राधिकारी ने प्रवेश प्रमाण पत्र जारी न किया हो।

11. (1) **प्रतियोगिता परीक्षा/चयन द्वारा सीधी भर्ती.— प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती—** नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा एक चयन समिति गठित की जायेगी, जिसमें तीन सदस्य होंगे;

(एक) सेवा में भर्ती के लिए प्रतियोगी परीक्षा ऐसे अन्तरालों से आयोजित की जाएगी, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय—समय पर शासन के परामर्श से अवधारित करे।

(दो) परीक्षा नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय—समय पर शासन द्वारा जारी किये गये आदेशों के अनुसार आयोजित की जाएगी।

(2) **चयन द्वारा सीधी भर्ती.—**

(क) सेवा में भर्ती के लिए चयन ऐसे अन्तरालों से किया जायेगा, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी अवधारित करे;

(ख) अभ्यर्थियों का चयन, चयन समिति द्वारा उनके साक्षात्कार के आधार पर किया जाएगा; तथा

(ग) चयन समिति नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय—समय पर गठित की जायेगी।

(3) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए सीधी भर्ती के प्रक्रम पर पदों को छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार तथा शासन द्वारा समय—समय पर जारी आदेशों के अनुसार आरक्षित किया जाएगा।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों, जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्य हैं, की नियुक्ति पर विचार उसी क्रम में किया जायेगा, जिस क्रम में उसके नाम नियम (12) में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों को, जिन्हें नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिए उपयुक्त घोषित किया गया हो, यथास्थिति अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों, तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा।

(6) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के अनुसार सीधी भर्ती के प्रकम पर, 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रखे जायेंगे।

(7) ऐसे मा[illegible]नों में, जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए कुछ काला[illegible] अनुभव [illegible]वश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है, और नियुक्ति प्राधिकारी की राय [illegible] यह पा[illegible] जाये कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थि[illegible] के पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, वहां नियुक्ति प्राधिकारी अनुसू[illegible] जातियों, अनुसूचित जन जातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के बारे में अनुभव [illegible] शर्त को शिथिल [illegible]।

(8) विकलांग अभ्यर्थियों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा जारी निर्देशों के अनुसार पद आरक्षित होंगे।

12. **चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची.—**

(1) चयन समिति उन अभ्यर्थियों की योग्यता के क्रम में एक सूची, जो ऐसे स्तर से अर्हित हों, जैसा कि चयन समिति अवधारित करे, तैयार करेगी तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों, और अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों की सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं हैं, किन्तु फिर भी प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए समिति द्वारा सेवा में नियुक्ति के लिए उपयुक्त घोषित किये गये हैं, नियुक्ति प्राधिकारी को अग्रेषित करेगी। सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिए भी प्रकाशित की जाएगी।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर, अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिए उसी क्रम से विचार किया जायेगा, जिसमें कि उनके नाम सूची में आए हों।

(3) सूची में अभ्यर्थी का नाम शामिल किये जाने से ही उसे तब तक नियुक्ति का कोई अधिकार प्राप्त नहीं हो जाता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जॉच करने के बाद, जैसी कि वह आवश्यक समझे यह समाधान नहीं हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिए सभी प्रकार से उपयुक्त है।

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति.—**

(1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए अनुसूची—चार में वर्णित सदस्यों को मिलाकर एक समिति गठित की जायेगी :

परंतु यदि पदोन्नति द्वारा भरे जाने वाले पदों के संबंध में पदोन्नति/चयन समिति की अध्यक्षता करने वाले सदस्य से भिन्न नामांकित सदस्य अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के प्रवर्ग का प्रतिनिधित्व नहीं करता, तो उसी प्रास्थिति के अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों का एक सदस्य पदोन्नति/चयन समिति में सम्मिलित किया जाएगा तथा पदोन्नति/चयन समिति के सदस्यों की संख्या उस सीमा तक बढ़ाई जाएगी।

(2) अनुसूची—चार के कॉलम (2) में विनिर्दिष्ट सेवा के सदस्यों की पदोन्नति, उसके कॉलम (3) में यथा विनिर्दिष्ट पदों पर करने के लिए, अभ्यर्थियों की पात्रता, चयन प्रक्रिया तथा पदोन्नति द्वारा नियुक्ति छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 में यथा विनिर्दिष्ट उपबंधों के अनुसार की जाएगी तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय—समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

(3) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों से की जायेगी, जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक की नहीं होगी।

(4) आरक्षित रिक्तयों में पदोन्नति करने हेतु प्रकिया उप—नियम (2) में उल्लेखित नियमों एवं शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय—समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार होगी।

14. **पदोन्नति/स्थानान्तरण के लिए पात्रता की शर्तें.—**

(1) उप—नियम (2) के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को उन पदों पर या उसके समतुल्य घोषित किसी अन्य पद पर, उतने वर्षों की सेवा (चाहे स्थानापन्न रूप में या मूल

रूप में) जैसा कि अनुसूची–4 के कॉलम (4) में यथा विनिर्दिष्ट हैं, से कम न हो, पूर्ण कर ली हो और जो उप–नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हों।

**स्पष्टीकरणः**– पदोन्नति के लिए पात्रता की संगणना की रीति–वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की कालावधि की गणना उस कैलेण्डर वर्ष से की जायेगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने के तारीख से नहीं।

(2) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 में विहित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जाएगी।

15. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची का तैयार किया जाना.–**

(1) विभागीय पदोन्नति समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो नियम 14 में विहित शर्तों को पूरी करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति/स्थानान्तरण के लिए उपयुक्त समझा गया हो, यह सूची चयन सूची के तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तयों को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(2) पदोन्नति के लिए व्यक्तियों की चयन सूची तैयार करने के लिए मापदण्ड वरिष्ठता सह–उपयुक्तता (सीनियॉरिटी सब्जेक्ट टू फिटनेस) होगी।

(3) प्रत्येक चयन सूची की तैयारी के समय, चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों के नाम अनुसूची–4 के कॉलम (2) में यथा विनिर्दिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के क्रम में रखे जायेंगे।

**स्पष्टीकरणः**– व्यक्ति, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित किया गया हो, किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चातवर्ती चयन में विचार किया गया है, वरिष्ठता का कोई दावा नहीं होगा।

16. **चयन सूची.–**

(1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गयी सूची, अनुसूची–चार के कॉलम (2) में उल्लिखित पदों से अनुसूची–चार के कॉलम (3) में अंतर्विष्ट पदों पर सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी।

(2) चयन सूची की विधिमान्यता उस कैलेण्डर वर्ष की तारीख से एक वर्ष तक होगी जिसमें उसे तैयार किया गया है.

**परंतु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति** की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा **पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में शासन के** अनुरोध पर, चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि वह उचित समझे, तो चयन सूची से उस व्यक्ति का नाम हटा सकेगा।

17 **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति.**–

(1) चयन सूची में सम्मलित कर्मचारियों की सेवा संवर्ग के पदों पर नियुक्ति छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के अनुसार की जाएगी।

(2) साधारणतः उस व्यक्ति की, जिसका नाम सेवा की चयन सूची में सम्मलित हो, नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा, जब तक की चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख से बीच की कालावधि में उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट उत्पन्न न हो जाये, जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में सेवा में नियुक्ति के लिए उसे अनुपयुक्त सिद्ध करती हो।

18. **परीवीक्षा.**– सेवा में सीधी भर्ती से नियुक्त/पदोन्नत किये गये प्रत्येक व्यक्ति को दो वर्षों की कालावधि के लिए परीवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

19. **निर्वचन.**–यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो, तो उसे राज्य शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा, जिसका उस पर विनिश्चय अंतिम होगा।

20. **शिथिलीकरण.**– इन नियमों में की किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा, कि वह राज्यपाल की किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिसे ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से जो उसे उचित तथा साम्यपूर्ण प्रतीत हो, कार्यवाही करने की शक्ति को सीमित या कम करती है:

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जायेगा, जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो।

21. **व्यावृत्ति.**– इन नियमों में की कोई भी बात अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के लिए राज्य शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी किये गये आदेशों के अनुसार उपबंधित किये जाने के लिए अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी।

22. **निरसन तथा व्यावृत्ति.**– इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त सभी नियम, इन नियमों के अन्तर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं:

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन किया गया कोई भी आदेश या की गई कोई भी कार्रवाई इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन किया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. निहलानी**, उप–सचिव.

अनुसूची –एक
(नियम 6 देखिए)

## विभाग का नाम– शासकीय मुद्रण तथा लेखन सामग्री

| स. क्रमांक | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतन बैंड | ग्रेड वेतन |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1 | मुख्य परीक्षक/संपादक | 01 | तकनीकी | 9300–34800 | 4200 |
| 2 | ओव्हरसियर/तकनीकी अधिकारी | 04 | –तदैव– | 9300–34800 | 4200 |
| 3 | सेक्शन होल्डर / उप–तकनीकी अधिकारी | 07 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 4 | वरिष्ठ डी.टी.पी. आपरेटर | 01 | –तदैव– | 9300–34800 | 4200 |
| 5 | डी.टी.पी. आपरेटर | 14 | –तदैव– | 5200–20200 | 2800 |
| 6 | कलर स्केनर आपरेटर | 05 | –तदैव– | 5200–20200 | 2800 |
| 7 | मल्टीकलर प्रिंटिंग आपरेटर | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 2800 |
| 8 | सीनियर रीडर/उप–संपादक | 04 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 9 | जूनियर रीडर | 08 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 10 | रीवाइजर | 03 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 11 | कैमरा मेन | 01 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 12 | सहायक सेक्शन होल्डर | 07 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 13 | ग्राफिक आर्ट डिजाइनर | 01 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 14 | वेब आफसेट आपरेटर | 05 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 15 | वेब ग्राफिक आर्ट डिजाईनर | 01 | –तदैव– | 9300–34800 | 4200 |
| 16 | सब इंजीनियर/इलेक्ट्रीकल/मेकेनिकल | 02 | –तदैव– | 9300–34800 | 4200 |
| 17 | मेकेनिक | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 18 | मेकेनिक कम इलेक्ट्रीशियन | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 19 | इलेक्ट्रीशियन | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 20 | फास्ट डिजिटल प्रिंटर आपरेटर | 06 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 21 | सिंगल कलर शीटफेड आपरेटर | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 22 | सहायक वेब आफसेट आपरेटर | 09 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 23 | कापी होल्डर | 07 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 24 | रिटचर/पेस्टर/ट्रेसर | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 25 | वरिष्ठ प्लेट मेकर | 01 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 26 | प्लेट मेकर | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 27 | ग्रेनिंग मशीन आपरेटर | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 28 | वरिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर | 08 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 29 | कनिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर | 06 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 30 | सीनियर बाईन्डर | 16 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 31 | जूनियर बाईन्डर | 32 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 32 | कारपेंटर | 01 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |
| 33 | विद्युत परिसारक (सहायक) | 02 | –तदैव– | 5200–20200 | 2400 |
| 34 | वाहन चालक | 06 | –तदैव– | 5200–20200 | 1900 |

# अनुसूची –दो
(नियम 3 देखिए)

## विभाग का नाम– शासकीय मुद्रण तथा लेखन सामग्री

| सरल कमांक | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | पदों की संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | |
|---|---|---|---|---|
| | | | चयन करके सीधी भर्ती द्वारा | सेवा के मूल/स्थानापन्न सदस्यों की पदोन्नति के द्वारा |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| | श्रेणी तीन (अलिपिक वर्गीय) मुद्रण तथा लेखन सामग्री | | | |
| 1 | मुख्य परीक्षक/संपादक | 01 | – | 100% |
| 2 | ओव्हरसियर/तकनीकी अधिकारी | 04 | 50% | 50% |
| 3 | सेक्शन होल्डर / उप–तकनीकी अधिकारी | 07 | 25% | 75% |
| 4 | वरिष्ठ डी.टी.पी. आपरेटर | 01 | – | 100% |
| 5 | डी.टी.पी. आपरेटर | 14 | 75% | 25% |
| 6 | कलर स्केनर आपरेटर | 05 | 100% | – |
| 7 | मल्टीकलर प्रिंटिंग आपरेटर | 02 | 100% | – |
| 8 | सीनियर रीडर/उप–संपादक | 04 | – | 100% |
| 9 | जूनियर रीडर | 08 | 25% | 75% |
| 10 | रीवाइजर | 05 | – | 100% |
| 11 | कैमरा मेन | 01 | – | 100% |
| 12 | सहायक सेक्शन होल्डर | 07 | 25% | 75% |
| 13 | ग्राफिक आर्ट डिजाइनर | 01 | 100% | – |
| 14 | वेब आफसेट आपरेटर | 05 | – | 100% |
| 15 | वेब ग्राफिक आर्ट डिजाईनर | 01 | 100% | – |
| 16 | सब इंजीनियर/इलेक्ट्रीकल/मेकेनिकल | 02 | – | प्रतिनियुक्ति से |
| 17 | मेकेनिक | 02 | 100% | – |
| 18 | मेकेनिक कम इलेक्ट्रीशियन | 02 | 100% | – |
| 19 | इलेक्ट्रीशियन | 02 | 100% | – |
| 20 | फास्ट डिजिटल प्रिंटर आपरेटर | 06 | 100% | – |
| 21 | सिंगल कलर शीटफेड आपरेटर | 02 | 100% | – |
| 22 | सहायक वेब आफसेट आपरेटर | 09 | – | 100% |
| 23 | कापी होल्डर | 07 | 50% | 50% |
| 24 | रिटचर/पेस्टर/ट्रेसर | 02 | 100% | – |
| 25 | वरिष्ठ प्लेट मेकर | 01 | – | 100% |
| 26 | प्लेट मेकर | 02 | 50% | 50% |
| 27 | ग्रेनिंग मशीन आपरेटर | 02 | 50% | 50% |
| 28 | वरिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर | 08 | – | 100% |
| 29 | कनिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर | 06 | 25% | 75% |
| 30 | सीनियर बाईन्डर | 16 | – | 100% |
| 31 | जूनियर बाईन्डर | 32 | 25% | 75% |
| 32 | कारपेंटर | 01 | 100% | – |
| 33 | विद्युत परिसारक (सहायक) | 02 | 100% | – |
| 34 | वाहन चालक | 06 | 100% | – |

अनुसूची–तीन
(नियम 9 देखिए)
विभाग का नाम– शासकीय मुद्रण तथा लेखन सामग्री
तृतीय श्रेणी– अलिपिक वर्गीय

| स. कमांक | पद का नाम | न्यूनतम आयु | अधिकतम आयु | | भर्ती का तरीका | अर्हताएं | टिप्पणियॉ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | छत्तीसगढ़ के स्थानीय निवासी | अन्य | | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| 1 | मुख्य परीक्षक / संपादक | – | 35 वर्ष | 30 वर्ष | ये पद जिन वरिष्ठ वाचकों ने विभाग में कम से कम 5 वर्ष की सेवा की हो, उनका चयन कर पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे बशर्ते वे कालम कमांक (7) में दी हुई अर्हतायें रखते हों ।<br>पदोन्नति 100 प्रतिशत | (एक) स्नातक होना चाहिए<br>(दो) कापी फिटिंग, पाण्डुलिपि, सम्पादन विभिन्न प्रकार के फेसेज तथा आकार आदि की जानकारी होनी चाहिए । ले–आउट तैयार करना और प्रदर्शन तथा विन्यास के सिद्धान्तों का ज्ञान होना चाहिए।<br>(तीन) प्रुफ वाचन का 8 वर्ष का अनुभव होना चाहिए । | |
| 2 | ओव्हारसियर / तकनीकी अधिकारी | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | ऐसे सेक्शन होल्डर, सीनियर डी. टी.पी. आपरेटर एवं प्रेस के अन्य प्रभाग के कर्मचारी जो उस पद पर 5 वर्ष की सेवा पूर्ण कर चुके हो की पदोन्नति द्वारा भरे जायेंगे । मुद्रण प्रौद्योगिकी में पत्रोपाधि प्राप्त कर्मचारियों के लिए दो वर्ष का परोक्ष अथवा अपरोक्ष सुपरवाईजरी का अनुभव पर्याप्त होगा। पदोन्नति वरिष्ठता सह उपयुक्तता के आधार पर की जाएगी ।<br>पदोन्नति 50 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती 50 प्रतिशत | (एक) उच्चतर माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(दो) किसी भी मान्यता प्राप्त संस्था से प्रिंटिंग टेक्नालॉजी में डिप्लोमा प्राप्त होना चाहिए तथा किसी मुद्रणालय में परोक्ष अथवा अपरोक्ष रूप से मुद्रण प्रौद्योगिकी की विभिन्न शाखाओं में कार्य निष्पादित करवाने का 3 वर्ष का अनुभव होना चाहिए।<br>(तीन) मुद्रणालय की सभी शाखाओं जैसे डी.टी.पी. कम्पोजिंग, प्रोसेसिंग, मुद्रण की जानकारी होनी चाहिए। | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 3 | सेक्शन होल्डर / उप–तकनीकी अधिकारी | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | जिन सहायक सेक्शन होल्डरों को उस पद पर कार्य करने का कम से कम 5 वर्ष का अनुभव हो, उनकी पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे । यदि किसी सहायक सेक्शन होल्डर के पास मुद्रण प्रौद्योगिकी का प्रमाण पत्र हो तो उस कार्य का 2 वर्ष का अनुभव पर्याप्त होगा । ऐसे प्रकरणों में प्रेस के कर्मचारी जिनके पास मुद्रण प्रौद्योगिकी में डिप्लोमा है, के लिए उक्त पद पर 3 वर्ष का अनुभव पदोन्नति हेतु स्वीकार्य होगा ।<br>पदोन्नति 25 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती 75 प्रतिशत | (एक) उच्चतर माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(दो) किसी भी मान्यता प्राप्त संस्था से मुद्रण प्रौद्यागिकी में डिप्लोमा होना चाहिए या किसी मुद्रणालय में परोक्ष अथवा अपरोक्ष रूप से मुद्रण प्रौद्योगिकी की विभिन्न शाखाओं में कार्य निष्पादित करवाने का 3 वर्ष का अनुभव होना चाहिए ।<br>(तीन) मुद्रणालय की सभी शाखाओं जैसे डी.टी.पी., कम्पोजिंग, प्रोसेसिंग, आफसेट मुद्रण, तथा बाईनडिंग का ज्ञान होना चाहिए ।<br>या<br>(एक) उच्चतर माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(दो) आफसेट मुद्रणालय में परोक्ष अथवा अपरोक्ष रूप से मुद्रण प्रौद्योगिकी की विभिन्न शाखाओं में कार्य निष्पादित करवाने का 5 वर्ष का अनुभव होना चाहिए । | |
| 4 | वरिष्ठ डी.टी.पी. आपरेटर | – | – | – | जिन डी.टी.पी. चालकों ने उस पद पर कम से कम 5 वर्ष की सेवा की हो उनकी पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे<br>पदोन्नति 100 प्रतिशत | – | |
| 5 | डी.टी.पी. आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | जो विभागीय अभ्यर्थी कालम (7) में दी गई योग्यताएं पूरी करते हों उनकी, पदोन्नति द्वारा भरे जायेंगें ।<br>पदोन्नति – 25 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती – 75 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए ।<br>(दो) हिन्दी एवं अंग्रेजी के की–बोर्ड पर कार्य करने में दक्षता होनी चाहिए।<br>(तीन) आठ घंटे में टेबुलर मेटर के ए–4 साईज के 10पेज एवं सॉलिड रनिंग मेटर के 20 पेज कम्पोज करने की क्षमता होनी चाहिए । | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | (चार) पेज मेकर, फोटोशॉप, एम.एस.वर्ल्ड पर कार्य करने की दक्षता होनी चाहिए ।<br>(पांच) डी.टी.पी. आपरेटर का कार्य करने का 5 वर्ष का अनुभव होना चाहिए। | |
| 6 | कलर स्केनर आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती–100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए ।<br>(दो) किसी भी मान्यता प्राप्त संस्था से प्रिंटिंग प्रौद्योगिकी में डिप्लोमा प्राप्त होना चाहिए तथा बड़े प्रोसेसिंग हाउस का 3 वर्ष का अनुभव होना चाहिए।<br>(तीन) किसी आधुनिक मुद्रण प्रोसेसिंग हाउस में कलर सेप्रेशन, कलर प्रुफिंग ले–आउट, प्लालिंग इत्यादि का 3 वर्ष का व्यावहारिक अनुभव होना चाहिए ।<br>**या**<br>(एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए ।<br>(दो) किसी आधुनिक मुद्रण प्रोसेसिंग हाउस में कलर सेप्रेशन, कलर प्रुफिंग ले–आउट, प्लानिंग इत्यादि का 5 वर्ष का व्यावहारिक अनुभव होना चाहिए । | |
| 7 | मल्टीकलर प्रिंटिंग मशीन आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती– 100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए ।<br>(दो) किसी भी मान्यता प्राप्त संस्था से प्रिंटिंग प्रौद्योगिकी में डिप्लोमा प्राप्त होना चाहिए ।<br>(तीन) विभिन्न प्रकार के मल्टी कलर शीड फेड/वेब प्रिंटिंग मशीन पर | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | कार्य करने का 3 वर्ष का अनुभव। या (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए । किसी बड़े आफसेट प्रेस में विभिन्न प्रकार के मल्टी कलर शीट फेड/वेब प्रिंटिंग मशीन पर कार्य करने का 5 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव । | |
| 8 | सीनियर रीडर/ उप–संपादक | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | कनिष्ठ वाचक तथा पुनरीक्षकों की पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे। पदोन्नति– 100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी, परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए ।<br>(दो) हिन्दी के साथ–साथ अंग्रेजी का भी अच्छा ज्ञान होना चाहिए, टाइप फेसेज तथा पुस्तक विन्यास से परिचित होना चाहिए।<br>(तीन) प्रुफ वाचक के कार्य का कम से कम 5 वर्ष का अनुभव होना चाहिए । | |
| 9 | जूनियर रीडर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | कापी होल्डर्स की पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे । पदोन्नति– 75 प्रतिशत सीधी भर्ती –25 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी, परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए।<br>(दो) प्रुफ वाचक के कार्य की पूर्ण जानकारी होनी चाहिए, तथा हिन्दी और अंग्रेजी में प्रुफ पढ़ने की योग्यता होनी चाहिए।<br>(तीन) टाइप फेसेज तथा आकारों की जानकारी होनी चाहिए ।<br>(चार) प्रुफ वाचक का तीन वर्ष का अनुभव होना चाहिए । | |
| 10 | रीवाइजर | — | — | — | उपरोक्तानुसार पदोन्नति–100 प्रतिशत | उपरोक्तानुसार | |
| 11 | कैमरा मैन | — | — | — | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती –100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी उत्तीर्ण होनी चाहिए,<br>(दो) प्रिंटिंग टेक्नालॉजी में डिप्लोमा होना चाहिए ।<br>(तीन) सभी प्रकार के प्रोसेस कैमरा के | |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | रख–रखाव और चालन करने की योग्यता होना चाहिए ।<br>(चार) श्वेत श्याम तथा रंगीन फिल्म को एक्सपोज करने एवं डेवलप करने का पूर्ण व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए। ओरिजनल आर्ट वर्क से कलर सेप्रेशन करने की योग्यता होनी चाहिए । प्रकाशिका एवं पारदर्शिता का पूर्ण ज्ञान होना चाहिए ।<br>(पांच) इस कार्य क्षेत्र में कम से कम 3 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए।<br>**अथवा**<br>(एक) हायर सेकण्डरी, परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए।<br>(दो) किसी बड़े प्रोसेसिंग हाउस में विभिन्न प्रकार के कैमरा संचालन का ज्ञान होना चाहिए ।<br>(तीन) श्वेत श्याम एवं रंगीन फिल्म को एक्सपोज एवं डेवलप करने का पूर्ण ज्ञान होना चाहिए।<br>(चार) उपरोक्त कार्यो का 5 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |
| 12 | सहायक सेक्शन होल्डर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | सीनियर सिंगल कलर आपरेटर, सीनियर प्लेट मेंकर, सीनियर बाईन्डर, रिटेचर/पेस्टर/ट्रेसर आदि जिन्हे संबंधित अनुभाग का 5 वर्ष का अनुभव हो तथा जिन्होंने कम से कम 8 वीं तक शिक्षा प्राप्त की है। ये पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे ।<br>पदोन्नति– 75 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती– 25 प्रतिशत | (एक)उच्चतर माध्यमिक परीक्षा या उसके समकक्ष परीक्षा उत्तीर्ण होनी चाहिए।<br>(दो) किसी भी मुद्रण संस्था में मुद्रण प्रौद्योगिकी पाठ्यक्रम उत्तीर्ण होना चाहिए तथा किसी बड़े मुद्रणालय में पर्यवेक्षी का 3 वर्ष का अनुभव होना चाहिए ।<br>**या** | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | (एक) उच्चतर माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। (दो) पॉच वर्ष का किसी आफसेट प्रेस में सुपरवाईजरी का अनुभव होना चाहिए । (तीन)विभिन्न शाखा के कार्य की जानकारी आवश्यक है । | |
| 13 | ग्रेफिक आर्ट डिजाईनर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती– 100 प्रतिशत | (एक)हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। (दो) फाईन आर्ट में डिग्री तथा डिप्लोमा होना चाहिए । (तीन) कोरल ड्रा, पेजमेकर एवं फोटोशॉप का प्रायोगिक ज्ञान आवश्यक होगा। (चार) किसी बड़ी प्रकाशन संस्था में जिसमें विभिन्न प्रकार के बहुरंगी कार्य किये जाते हैं, में हाथ से अथवा कम्प्यूटर से डिजाईन बनाने का 3 वर्ष का अनुभव होना आवश्यक होगा । | |
| 14 | वेब आफसेट आपरेटर | – | – | – | ऐसे वरिष्ठ सिंगल कलर आपरेटर, सहायक वेब आपरेटरों की पदोन्नति से भरे जाएंगे । जिन्होने उस पद पर 5 वर्ष की सेवा की हो । पदोन्नति– 100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। (दो) विभिन्न प्रकार के वेब मशीनों के संचालन का किसी बड़े प्रेस का 5 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए। | |
| 15 | वेब ग्राफिक आर्ट डिजाइनर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती– 100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। (दो) किसी मान्यता प्राप्त डिजाइनिंग संस्था से डिग्री/डिप्लोमा होना चाहिए। (तीन) किसी बड़ी प्रकाशन संस्थान, विज्ञापन एजेंसी इत्यादि में साफ्टवेयर जैसे– कोरल ड्रा, फोटोशाप, एडोब एक्रोबेट तथा डिजाइन पैकेज तैयार करने का तीन वर्ष का व्यवहारिक ज्ञान होना चाहिए । | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 16 | सब इंजीनियर इलेक्ट्रीकल एवं मेकनिकल | — | — | — | पद प्रतिनियुक्ति से भरे जाएंगे । | | |
| 17 | मेकेनिक | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरे जायेंगे । सीधी भर्ती— 100 प्रतिशत | (एक)हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(दो) किसी मान्य संस्था से मेकेनिकल इन्जीनियरिंग में पत्रोपाधि प्राप्त होना चाहिए ।<br>(तीन) सभी प्रकार के मुद्रण एवं बाईडिंग मशीनों को सुधारने का 3 वर्ष का अनुभव होना चाहिए ।<br>**या**<br>(1) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(2) प्रिंटिंग प्रेस में मिस्त्री के रूप में 5 वर्ष का मुद्रण/बाईडिंग मशीन सुधारने का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |
| 18 | मैकेनिक कम इलेक्ट्रीशियन | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती— 100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(दो) किसी मान्यता प्राप्त संस्था/आई.टी.आई. से मशीनिष्ट/विद्युत ट्रेड उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(तीन) किसी मुद्रणालय में मिस्त्री के रूप में मुद्रण मशीनों को सुधार करने का पांच वर्ष का अनुभव होना चाहिए। | |
| 19 | इलेक्ट्रीशियन | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती— 100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(दो) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से विद्युत इंजीनिरिंग में पत्रोपाधि प्राप्त हो।<br>(तीन) सभी मुद्रण एवं बांईडिंग मशीनों के रख रखाव का अनुभव होना चाहिए। ए.सी. ट्रांसमीटर वाला बिजली घर संभालने योग्य होना चाहिए ।<br>(चार) बिजली मिस्त्री के पद पर 3 वर्ष का किसी मुद्रणालय में व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 20 | सिंगल कलर शीट फेड आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती–100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(दो) किसी अत्याधुनिक ख्याति प्राप्त प्रेस से मुद्रण संबंधी विभिन्न प्रकार के आफसेट मशीन संचालन का तीन वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |
| 21 | फास्ट डिजिटल प्रिंटर आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती–100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(दो) विभिन्न प्रकार की डिजिटल मशीनों का 3 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |
| 22 | सहायक वेब आफसेट आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद कनिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर के पद धारित करने वाले ऐसे कर्मचारियों की पदोन्नति से भरे जाएंगे जिन्हें अपने पद पर 05 वर्ष का कार्य अनुभव हो तथा जो वेब आफसेट मशीन की जानकारी रखते हों ।<br>पदोन्नति –100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(दो) वेब आफसेट मशीन का 3 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए ।<br>(तीन) आफसेट मशीन में कार्य करते समय उपयोग में केमिकल्स की जानकारी होना चाहिए । | |
| 23 | कापी होल्डर | — | — | — | हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण विभागीय अभ्यार्थियों के चयन द्वारा भरे जाएंगे।<br>पदोन्नति–50 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती 50 प्रतिशत | हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए और अंग्रेजी तथा हिन्दी दोनों का ही अच्छा ज्ञान होना चाहिए। | |
| 24 | रिटचर/पेस्टर/ट्रेसर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से भरा जाएगा । सीधी भर्ती– 100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए ।<br>(दो) ड्राइंग इलेमेन्ट्री तथा इंटरमीडिएट परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(तीन) किसी आफसेट मुद्रणालय में रेटचर/ट्रेसर/पेस्टर का कार्य करने का 3 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव । | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 25 | वरिष्ठ प्लेट मेकर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | प्लेट मेकर की पदोन्नति से भरे जाएंगे, जो उस पद पर कम से कम 5 वर्ष की सेवा पूर्ण कर चुके हों, किन्तु वे कालम कमांक (7) में विहित अर्हता रखते हों।<br>पदोन्नति–100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए । विभिन्न प्रकार की प्लेट्स जैसे सरफेस, पी.एस., वाईप–आन, पी.एस. प्लेट्स में लगने वाले केमिकल्स इनके उपयोग एवं इन प्लेट्स को बनाने में दक्षता प्राप्त होनी चाहिए। | |
| 26 | प्लेट मेकर | – | – | – | मुद्रणालय में कार्यरत चतुर्थ श्रेणी कर्मचारियों की पदोन्नति के द्वारा भरे जाएंगे किन्तु वे कालम क्र. (7) में विहित अर्हताएं रखते हों ।<br>पदोन्नति– 50 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती –50 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। प्लेट मेकिंग कक्ष में कार्य करने के अनुभव के साथ विभिन्न प्रकार की प्लेट बनाने की क्षमता होनी चाहिए तथा प्लेट मेकिंग कक्ष में उपयोग में आने वाले केमिकल्स के उपयोग की जानकारी होनी चाहिए । | |
| 27 | ग्रेनिंग मशीन आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | मुद्रणालय में कार्यरत ऐसे चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी जिन्हे 5 वर्ष का कार्य अनुभव हो तथा जिन्हे ग्रेनिंग मशीन चलाने का ज्ञान हो, की पदोन्नति से भरे जाऐंगे बशर्ते कालम क्र.–(7) में विहित अर्हताएं रखते हो।<br>पदोन्नति– 50 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती –50 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(दो) ग्रेनिंग मशीन के संचालन का 3 वर्ष का अनुभव होना चाहिए। | |
| 28 | वरिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | कनिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर जिन्हें उस पद पर 5 वर्ष का अनुभव हो, की पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे बशर्ते की स्तंभ क्रं. (7) में उल्लेखित योग्यता रखते हों ।<br>पदोन्नति –75 प्रतिशत<br>सीधी भर्ती– 25 प्रतिशत | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(दो) आफसेट मशीन के विभिन्न भागों के कलपुर्जों तथा उनके समन्जन का ज्ञान होना चाहिए। आफसेट मशीन संचालन का पांच वर्ष का व्यवहारिक ज्ञान होना चाहिए । | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | (तीन)सही रजिस्ट्रेशन के साथ बहुरंगी मुद्रण कार्य करने की योग्यता के साथ विभिन्न रंग की स्याहियों से सेकण्डरी एवं नरशरी कलऱ बनाने का तीन वर्ष का अनुभव होना चाहिए । | |
| 29 | कनिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | विभागीय चतुर्थ श्रेणी के इंकर और अन्य निम्न कर्मचारियों की पदोन्नति से भरे जाएंगे, जो उस पद पर 5 वर्ष का अनुभव रखते हों बशर्ते वे स्तंभ कमांक – (7) में उल्लेखित अर्हताएं रखते हों । पदोन्नति –75 प्रति  ात सीधी भर्ती– 25 प्रति  ात | (एक) हायर सेकण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। (दो) विभिन्न आकार एवं प्रकार की आफसेट मशीनों के संचालन की योग्यता होनी चाहिए । (तीन) तीन वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |
| 30 | सीनियर बाईण्डर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | जुरियर बाईन्डर की पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे। पदोन्नति –100 प्रतिशत | (एक) आठवीं कक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। (दो) प्रथम श्रेणी का जिल्दसाज होना चाहिए और जिल्दसाजी संबंधी सभी कार्यो और जिल्दसाजी और ग्रीडिंग के तरीकों का पूर्ण व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए। उचित आकार और हाशिए संबंधी जानकारी भी आवश्यक है । (तीन) जिल्दसाजी का कम से कम 5 वर्ष का व्यावहारिक अनुभव होना चाहिए। | |
| 31 | जूनियर बाइण्डर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | सहायकों, पेस्टर ब्वाय तथा अन्य, चतुर्थ श्रेणी कर्मचारियों की पदोन्नति द्वारा भरे जाएंगे बशर्ते कि वे 5 वर्ष का अनुभव रखते हो, तथ स्तंभ क. (7) में उल्लेखित अर्हताएं रखते हों। पदोन्नति 75 प्रतिशत सीधी भर्ती–25 प्रतिशत | (एक) आठवी कक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए। (दो) सभी प्रकार के बाईडिंग कार्य का 3 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 32 | कारपेन्टर | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | चयन पर सीधी भर्ती द्वारा भरे जाएंगे।<br>सीधी भर्ती –100 प्रतिशत | (एक) हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(दो) आई. टी. आई. से कारपेंट्री ट्रेड का प्रमाण पत्र होना चाहिए ।<br>(तीन) विभिन्न प्रकार के प्रेस के उपयोग में आने वाले फर्नीचर के निर्माण की जानकारी होनी चाहिए ।<br>**या**<br>(एक) आठवीं पास होना चाहिए तथा कारपेंट्री कार्य का 5 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव होना चाहिए । | |
| 33 | विद्युत परिसारक | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | पद सीधी भर्ती से स्तंभ कमांक (7) में विहित अर्हता रखने वाले अभ्यर्थियों से भरे जाएंगे।<br>सीधी भर्ती –100 प्रतिशत | (एक) आई.टी.आई. से विद्युत यांत्रिकी ट्रेड में प्रमाण–पत्र प्राप्त होना चाहिए ।<br>(दो) सभी मोटरों तथा बिजली के उपकरणों के रख–रखाव तथा आर्मिचर क्वाईल बाइडिंग की जानकारी हो ।<br>(तीन) ट्रांसफार्मर पावर हाऊस के रख–रखाव की योग्यता हो। उक्त कार्यों का 3 वर्ष का व्यवहारिक अनुभव हो । | |
| 34 | वाहन चालक | 21 वर्ष | 35 वर्ष | 30 वर्ष | सीधी भर्ती– 100 प्रतिशत | (एक) आठवीं कक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए।<br>(दो) मोटर ड्राइविंग का लायसेंस हो। | |

अनुसूची–चार
(नियम 13 देखिए)

| सरल क्रमांक | उस पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है । | उस पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है । | कालम (2) में उल्लेखित पद पर कार्यानुभव | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्यों के नाम, सभी पदों के लिए |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1 | वरिष्ठ वाचक | मुख्य परीक्षक / संपादक | 05 वर्ष | (1) संयुक्त संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री<br>(2) संयुक्त संचालक / उप संचालक शासकीय मुद्रणालय<br>(3) सहायक संचालक, शासकीय प्रेस (वरिष्ठतम) |
| 2 | (1) सेक्शन होल्डर<br>(2) अन्य प्रभाग के डिप्लोमा होल्डर कर्मचारी, जिन्हें 05 वर्ष का अनुभव हो । | ओव्हरसियर / तकनीकी अधिकारी | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 3 | (1) सहायक सेक्शन होल्डर | सेक्शन होल्डर / उप–तकनीकी अधिकारी | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 4 | डी.टी.पी. आपरेटर | वरिष्ठ डी.टी.पी. आपरेटर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 5 | कनिष्ठ वाचक / पुनरीक्षक | वरिष्ठ वाचक | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| | कापी होल्डर | जूनियर रीडर / रीवाइजर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 7 | (1) सीनियर सिंगल कलर आपरेटर<br>(2) सीनियर प्लेट मेकर<br>(3) सीनियर बाईण्डर<br>(4) रिटचर / पेस्टर / ट्रेसर | सहायक सेक्शन होल्डर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| | (1) वरिष्ठ सिंगल कलर आपरेटर<br>(2) सहायक वेब आपरेटर<br>(3) फास्ट डिजिटल प्रिंटर आपरेटर<br>(4) सिंगल कलर शीटफेड आपरेटर | वेब आफसेट आपरेटर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 9 | सिंगल कलर मशीन आपरेटर | सहायक वेब आफसेट आपरेटर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 10 | मुद्रणालय में कार्यरत चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी | कापी होल्डर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 11 | प्लेट मेकर | वरिष्ठ प्लेट मेकर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 12 | मुद्रणालय में कार्यरत चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी | प्लेट मेकर / ग्रेनिंग मशीन आपरेटर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 13 | कनिष्ठ सिंगल कलर मशीन आपरेटर | वरिष्ठ सिंगल कलर आपरेटर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 14 | मुद्रणालय में कार्यरत चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी | कनिष्ठ सिंगल कलर आपरेटर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 15 | जूनियर बाइण्डर | सीनियर बाइण्डर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |
| 16 | मुद्रणालय के चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी | जूनियर बाइण्डर | 05 वर्ष | उपरोक्तानुसार |

Raipur, the 3rd September 2011

No. F 3-97/राजस्व–2/2009.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby makes the following rules relating to the recruitment to the Chhattisgarh Printing and Stationery Class-III (Non-Ministerial) Service, namely:-

RULES

1. **Short title and commencement.-**
   (1) These rules may be called the Chhattisgarh Printing and Stationery Class-III (Non-Ministerial) Service Recruitment Rules, 2011.

   (2) These rules shall come into force with effect from the date of its publication in the Official Gazette.

2. **Definition.-** In these rules, unless the context otherwise requires,-
   (a) **"Appointing Authority"** in respect of a service means such authority to whom the Government has conferred the powers to appointment to the service or may be conferred later;
   (b) **"Selection Committee"** means Selection Committee that will be constituted by the Appointing Authority for recruitment or promotion under these rules;
   (c) **"Government"** means the Government of Chhattisgarh;
   (d) **"Governor"** means the Governor of Chhattisgarh;
   (e) **"Schedule"** means the Schedule appended to these Rules;
   (f) **"State"** means the State of Chhattisgarh;
   (g) **"Scheduled Castes"** means the Scheduled Castes as specified in relation to this State under Article 341 of the Constitution of India;
   (h) **"Scheduled Tribes"** means the Scheduled Tribes as specified in relation to this State under Article 342 of the Constitution of India;
   (i) **"Other Backward Classes"** means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide Notification No. F-8-5-XXV-4-84, dated 26th December, 1984, as amended from time to time;
   (j) **"Service"** means the Chhattisgarh Printing and Stationery Class-III (Non-Ministerial) Service.

3. **Scope and application.-**(1) Without prejudice to the generality of the provisions contained in the Chhattisgarh Civil Services (General Conditions of Service) Rules, 1961, these rules shall apply to every member of the Service.

4. **Constitution of the Service.-** Services shall consist of the following persons, namely:-
   (i) Persons, who at the commencement of these rules are holding substantively the posts specified in Schedule-I;

(ii) Persons, recruited to the service before the commencement of these rules; and

(iii) Persons, recruited to the service in accordance with the provisions of these rules.

5. **Classification, Scale of Pay etc.-** The classification of service, the scale of pay attached thereto and number of posts included in the service shall be in accordance with the provisions contained in Schedule-I:

Provided that the Government may, from time to time, add to or reduce the number of posts included in the service, either on permanent or temporary basis.

6. **Method of recruitment.-**

(1) Recruitment to the service, after commencement of these rules, shall be made by following methods, namely:-

(a) by direct recruitment through competitive examination or by selection or by merit selection or by interview;

(b) by promotion of the members of the service as shown in Schedule-IV;

(c) by transfer/deputation of persons, who hold such post in a substantive capacity in such service as specified in this behalf by the Government.

(2) The number of the persons to be recruited as under clause (b) or (c) of sub-rule (1) shall not at any time exceed the percentage shown in Schedule-II of the number of posts as specified in Schedule-I.

(3) Subject to the provisions of these rules, the method or methods of recruitment to be adopted for the purpose of filling any particular vacancy or vacancies in the service as may be required to be filled during any particular period of recruitment and the number of persons to be recruited by each method, shall be determined on each occasion by the Appointing Authority in consultation with the Government.

(4) Notwithstanding any thing contained in sub-rule (1), if in the opinion of the Government the exigencies of the service so require, the Appointing Authority may, after approval of the Government of Chhattisgarh, General Administration Department, adopt such methods of recruitment to the service other than those specified in the sub-rule, as it may, by order issued in this behalf, prescribe.

(5) Criteria for selection on merit basis for filling the post by direct recruitment shall be fixed by the Government. However, Head of the Department should set-up a Selection Committee which can adopt other reasonable criteria instead of these criteria with the consent of the Government.

(6) At the time of recruitment the provisions of Chhattisgarh Public Service (Scheduled Castes, Scheduled Tribes and Other Backward Classes Reservation) Act, 1994 (No. 21 of 1994) shall be applicable.

7. **Appointment to the Service.-** All appointments to the service after the commencement of these rules shall be made by the Appointing Authority and no such appointment shall be made except after selection by one of the methods of recruitment specified in rule 6.

8. **Conditions of eligibility for direct recruitment.-** In order to be eligible to compete at the examination/selection, a candidate must fulfill the following conditions, namely:-

(1) **Age -**

(a) The candidate must have attained the age specified in column (3) of Schedule-III and must not have attained the age as specified in column (4) of Schedule-III on the first day of January next following the date of commencement of the selection.

(b) The upper age limit shall be relaxable upto a maximum of 5 (five) years for the candidate belonging to a Scheduled Castes, Scheduled Tribes and Other Backward Classes.

(c) The upper age limit shall be relaxable upto a maximum of 10 (ten) years to the women candidates in accordance with the provision of Chhattisgarh Civil Service (Special Provision for Appointment of Women) Rule, 1997.

**Note -** The upper age limit shall not be more than 45 years after giving relaxation from one or more than one reasons in Government Service.

(d) The upper age limit shall also be relaxable in respect of candidates who are or have been employees of the Chhattisgarh Government to the extent and subject to the conditions specified below:-

(i) A candidate who is a permanent Government Servant should not be above the age of 38 (thirty eight) years;

(ii) A candidate holding a temporary post including work charge employees. contingency paid employees and person employed in project implementing committee, applies for any other post should not be more than 38 (thirty eight) years of age;

(iii) A candidate who is "retrenched Government servant" shall be allowed to deduct from his age the period of all temporary/permanent service previously rendered by him up to a maximum limit of 7 (seven) years even if it represents more than one spell provided that the resultant age does not exceed the upper age limit by more than 3 (three) years;

**Explanation** - The term "retrenched Government servant" denotes a person who was in temporary Government service of this State or of any of the constituent units, for a continuous period of not less than six months and who was discharged because of reduction in establishment for not more than 3 (three) years prior to the date of his registration at the employment exchange or of application made otherwise for employment in Government service.

(e) A candidate who is an ex-serviceman shall be allowed to deduct from his age the period of all defense service previously rendered by him, provided that the resultant age does not exceed the upper age limit by more than 3 (three) years;

**Explanation**- The term "Ex-serviceman" denotes a person who belongs to any of the following categories and who was employed under the Government of India for a continuous period of not less than six months and who was retrenched or declared surplus as a result of the recommendation of the economy unit or due to normal reduction in establishment not more than 3 (three) years before the date of his registration at any employment exchange or of application made otherwise for employment in Government service:-

(i) Ex-servicemen released under mustering out concessions;

(ii) Ex-servicemen who is enrolled for the second time and discharged on-

(a) Completion of short term engagement;

(b) Fulfilling the condition of enrolment;

(iii) Ex-personnel of Madras Civil Unit;

(iv) Ex-servicemen (Military and Civil) who are discharged on completion of their contract (including short-service Regular Commissioned Officers);

(v) Ex-servicemen discharged after working for more than six months continuously against leave vacancies;

(vi) Ex-Servicemen invalidated out of service;

(vii) Ex-servicemen discharged on the ground that they are unlikely to become efficient soldiers;

(viii) Ex-servicemen who are medically boarded out on account of gun-shot, wounds, etc.

(f) The upper age limit shall be relaxable up to a maximum of 2 (two) years for those candidates who are holding Green Card under the Family Welfare Programme.

(g) The upper age limit shall be relaxable upto 5 (five) years in respect of a Superior Caste partner of a couple awarded under the Inter-Caste-Marriage Incentive Scheme of the Scheduled Castes, Scheduled Tribes and Other Backward Classes Development Department.

(h) The upper age limit shall also be relaxable upto a maximum of 5 (five) years in respect of Shaheed Rajiv Pandey Award, Gundadhur Samman, Maharaja Praveer Chand Bhanjdeo Samman holder candidates and National Youth Award holder young candidates.

